॥ श्रीः ॥

# अष्टावक्रगीता.

## श्रीमदष्टावक्रमुनिविरचिता ।



पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादनिवासिभारद्वाजगोत्रोद्भव
भोलानाथात्मजपण्डितरामस्वरूपकृत,
सान्वय भाषाटीकासमेता ।



सेयम्

खेमराज श्रीकृष्णदासश्रेष्ठिना

मुम्बय्यां

स्वकीये "श्रीवेङ्कटेश्वर" (स्टीम्) मुद्रणालये

मुद्रयित्वा प्रकाशते ।

संवत् १९६०, शके १८२५.

# प्रस्तावना.



आजकल जिधर तिधर ब्रह्मविषयक चर्चा होती दीखती है,–जिस तिसके मुखमें " अहं ब्रह्म–नेह नानास्ति किंचन"–यह ध्वनि निकलकर संसारभरमें छारही है. यह यथार्थ विचार सत्य है. परंतु केवल शुकपाठके सदृश लोक बोलते हैं इससे अपनेभी बोलते रहना, इतनेसे कुछ हाथ नहीं लगेगा न कोई ब्रह्मवेत्ता कहता है कि, मैं ब्रह्म दीखताहूँ और न कोई मैं ब्रह्मको देखताहूं ऐसा कहनेवाला ब्रह्मको जान सकताहै. इसमें ईशावास्योपनिषद् प्रमाण है इसीसे "कलौ वेदान्तिनो भान्ति फाल्गुने बालका इव" यह महात्माओंकी उक्ति बनी है.–अस्तु ।

परमतत्त्वका ज्ञान विना शास्त्र और ब्रह्मवेत्ता सद्गुरुके उपदेशके विना किसीकोभी नहीं होता है. इसवास्ते परमोपकारक महर्षिजनोंने अध्यात्मविद्योपदेशके अर्थ अनेक प्रकारके वेदांतग्रंथ निर्माण करके परमतत्त्वको प्रकट किया है. उन ऋषियोंमें अग्रगण्य **श्रीअष्टावक्र** महर्षिजीने राजा जनकजीके प्रति ब्रह्मविद्याका उपदेश किया वह **"अष्टावक्रगीता"** इस नामसे ग्रंथरूप होकर प्रसिद्ध हुआ.

यह "अष्टावक्रगीता" ग्रंथ ब्रह्मविद्यामें अतिमान्य है. इसका लाभ सर्व लोकोंको होनेके वास्ते हमने मुरादाबादनिवासी पंडित श्रीरामस्वरूपजीसे इसकी सरल सुबोध सान्वय भाषाटीका बनवाय निज "श्रीवेङ्कटेश्वर" छापाखानामें छपाके प्रसिद्ध किया.

सर्व सज्जन ब्रह्मविद्याभिलाषियोंसे प्रार्थना है कि, इस ग्रंथको संग्रह करके इसमें कहेहुए ब्रह्मोपदेशको जानकर इस भवके तरनेका उपाय निश्चित करके इस जन्मका सार्थक करैंगे. और उक्त पंडितजीके परिश्रमको सफल करैंगे.

खेमराज श्रीकृष्णदास,
"श्रीवेङ्कटेश्वर" (स्टीम्) यन्त्रालयाध्यक्ष–मुंबई.

श्रीः ।

# अथाष्टावक्रगीताप्रकरणानुक्रमणिकाप्रारम्भः ।





इत्यष्टावक्रगीता प्रकरणानुक्रमणिका संपूर्णा ।



॥ श्रीः ॥

# अथ अष्टावक्रगीता.

## सान्वय-भाषाटीकासहिता ।



सृष्टिस्थित्यन्तकर्त्तारो ब्रह्माद्यायदनुग्रहात् । तं नुमः सर्वगं नित्यं सच्चिदानन्दविग्रहम् ॥ १ ॥ शिवां नौमि शिवं चापि शिवसूनू पुनः पुनः । शिवङ्कुर्वन्तु सर्वेऽपि सर्वदा सदनुग्रहाः ॥ २ ॥ यन्मनश्चन्द्रमा भाति यच्चक्षुर्भाति भास्करः । यद्विभूतिर्जगत्सर्वं तं कृष्णं प्रणमाम्यहम् ॥ ३ ॥ पण्डितस्वामि श्रीराममिश्रशास्त्रिगुरूनहम् । नत्वाष्टावक्रगीतायाश्चन्द्रिकां रचये शुभाम् ॥ ४ ॥

श्रीयुत पूज्यपाद पण्डितस्वामिराममिश्रशास्त्रिभ्यो गुरुभ्योनमः ॥ विदधातु शिवंशिवः ॥ ओ ३ म् ॥

एक समय मिथिला नगरीके स्वामी राजा जनकके चित्तमें पूर्वपुण्योंके प्रभावसे यह जिज्ञासा उत्पन्न हुई कि, इस असार संसाररूपी बन्धनसे किसप्रकार मुक्ति होय ?

फिर ऐसा विचार करा कि, किसी ब्रह्मज्ञानी गुरुके समीप जाना चाहिये, इसी अन्तरमें उनको ब्रह्मज्ञानके समुद्र परमदयालु श्रीअष्टावक्रजी मिले; इन मुनिकी आकृतिको देखकर राजा जनकको यह अभिमान हुआ कि, यह ब्राह्मण अत्यन्तही कुरूप है, तब सब चित्तका वृत्तान्त जाननेवाले अष्टावक्रजी राजाके मनका विचार दिव्यदृष्टिके द्वारा जानकर जनकसे बोले कि, हेराजन् ! देह दृष्टिको छोड़कर आत्मदृष्टि करो यह देह टेढ़ा है परन्तु आत्मा टेढा नहीं है । जिसप्रकार नदी टेढी होती है, परन्तु जल टेढा नहीं होता है । और इक्षु ( गन्ना ) टेढा होता है परन्तु रस टेढा नहीं होता है. तिसीप्रकार यद्यपि पांचभौतिक देह टेढा है, परन्तु आत्मा टेढा नहीं है । किन्तु आत्मा असङ्ग निर्विकार व्यापक ज्ञानघन सच्चिदानन्दस्वरूप अखण्ड अच्छेद्य अभेद्य नित्य शुद्ध बुद्ध और मुक्तस्वभाव है. इसकारण हे राजन् ! तुम देह दृष्टिको त्यागकर आत्मदृष्टि करो । परमदयालु अष्टावक्रजीके इसप्रकारके वचन सुननेसे राजा जनकका मोह दूर होगया । तब तो राजा जनक यह विचारने लगे कि, मेरे मनोरथ सिद्ध होगये, मैं अब इनकोही गुरू करूँगा; क्योंकि यह महात्मा ब्रह्मविद्याके समुद्ररूप हैं, जीवन्मुक्त हैं, अब इनसे अधिक ज्ञानी मुझे कौन मिलेगा. अब तो इनसे गुरुदीक्षा लेकर इनकीही शरण लेना योग्य है ।

इसप्रकार विचारकर राजा जनक अष्टावक्रजीसे इसप्रकार बोले कि, हे महात्मन् ! मैं संसारबन्धनसे छुटनेके निमित्त आपकी शरण लेनेकी इच्छा करता हूँ। अष्टावक्रजीने भी राजा जनकको अधिकारी समझकर अपना शिष्य करलिया, तब राजा जनक अपने चित्तके सन्देहोंको दूर करनेके निमित्त और ब्रह्मविद्याके श्रवण करनेकी इच्छा करके अष्टावक्रजीसे पूँछने लगे।

कथं ज्ञानमवाप्नोति कथं मुक्तिर्भविष्यति ॥
वैराग्यंचकथं प्राप्तमेतद्ब्रूहि मम प्रभो ॥१॥

अन्वयः—हे प्रभो ! ( पुरुषः ) ज्ञानम् कथम् अवाप्नोति। ( पुंसः ) मुक्तिः कथम् भविष्यति। ( पुंसः ) वैराग्यम् च कथम् प्राप्तम् ( भवति ) एतत् मम ब्रूहि ॥ १ ॥

अर्थः—अष्टावक्रजीसे राजा जनक प्रश्न करते हैं—कि, हे प्रभो ! अविद्या करके मोहित नानाप्रकारके मिथ्या सङ्कल्प विकल्पों करके वारंवार जन्ममरणरूप दुःखोंको भोगनेवाले इस पुरुषको अविद्या निवृत्तिरूप ज्ञान किसप्रकार प्राप्त होय है ? इन तीनों प्रश्नोंका उत्तर कृपा करके कहिये ॥ १ ॥

इसप्रकार राजा जनकके प्रश्न करनेपर ज्ञान विज्ञान सम्पन्न परमदयालु अष्टावक्रमुनिने विचारा कि, यह पुरुष अधिकारी है, संसारबंधनसे मुक्त होनेकी

इच्छासे मेरे समीप आया है; इसकारण इसको साधनचतुष्टयपूर्वक ब्रह्मतत्त्वका उपदेश करूँ साधनचतुष्टयके विना कोटि उपाय करनेसे भी ब्रह्मविद्या फलीभूत नहीं होती है. इसकारण शिष्यको प्रथम साधन चतुष्टयका उपदेश करना योग्य है सोई व्यासजीने भी कहा है ( अथातो ब्रह्मजिज्ञासा १ पा० १ अ० १ सू०—साधनचतुष्टयके अनन्तर ब्रह्मज्ञानके विषयकी इच्छा करनी चाहिये ) इसप्रकार विचारकर अष्टावक्रजी बोले कि,

## अष्टावक्र उवाच ।

**मुक्तिमिच्छसिचेत्तात विषयान्विषवत्त्यज ॥**
**क्षमार्जवदयातोषसत्यं पीयूषवद्भज ॥ २ ॥**

अन्वयः—हे तात ! चेत् मुक्तिम् इच्छसि ( तर्हि ) विषयान् विषवत् ( अवगत्य ) त्यज । क्षमार्जवदयातोषसत्यम् पीयूषवत् ( अवगत्य ) भज ॥ २ ॥

अर्थः—हे तात ! हे शिष्य ! सम्पूर्ण अनर्थोंकी निवृत्ति और परमानन्द प्राप्तिरूप मुक्तिकी इच्छा होय तो शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्ध इन पाँच विषयोंका त्याग करदे, यह पांच विषय कर्ण, त्वचा, नेत्र, जिह्वा और नासिका इन पाँच ज्ञानेन्द्रियोंके हैं यह सम्पूर्ण जीवके बंन्धन हैं, इनसे बँधा हुआ जीव उत्पन्न होय है और मरे है तब बड़ा दुःखी होय है । जिसप्रकार विष भक्षण करने-

वाले पुरुषको दुःख होय है, तिसीप्रकार शब्दादिविषय-भोग करनेवाला पुरुष दुःखी होता है। अर्थात् शब्दादि विषय महा अनर्थका मूल है। उन विषयों-को तू त्यागदे। अभिप्राय यह है कि, देह आदिके विषे मैं हूं, मेरा है इत्यादि अध्यास मत करे. इसप्रकार बाह्य इंद्रियोंको दमन करनेका उपदेश करा जो पुरुष इसप्रकार करता है उसको 'दम' नामवाले प्रथम साधनकी प्राप्ति होती है और जो अन्तःकरणको वशमें करलेय है उसको 'शम' नामवाली दूसरी साधन सम्पत्ति प्राप्त होती है। और जिसका मन अपने वशमें होजाता है उसका एक ब्रह्माकार मन होजाता है, उसका नाम वेदान्त शास्त्रमें निर्विकल्पक समाधि कहा है, उस निर्विकल्पक समाधिकी स्थितिके अर्थ क्षमा (सब सहलेना) आर्जव (अविद्यारूप दोषसे निवृत्ति रखना), दया (विनाकारणही पराया दुःख दूर करनेकी इच्छा) तोष (सदा सन्तुष्ट रहना), सत्य (त्रिकालमें एक रूपता) इन पांच सात्विक गुणोंका सेवन कर। जिस प्रकार कोई पुरुष अमृततुल्य औषधि सेवन करे हैं, और उस औषधिके प्रभवासे उसके सम्पूर्ण रोग दूर होजाते हैं, तिसीप्रकार जो पुरुष अमृततुल्य इन पांच गुणोंको सेवन करता है, उसके जन्ममृत्युरूप रोग दूर होजाते हैं अर्थात् इस संसारकेविषे जिस पुरुषको

मुक्तिकी इच्छा होय वह विषयोंका त्याग करदेय, विषयोंका त्याग करे विना मुक्ति कदापि नहीं होती है, मुक्ति अनेक दुःखोंकी दूर करनेवाली और परमानन्दकी देनेवाली है । इसप्रकार अष्टावक्रमुनिने प्रथम शिष्यको विषयोंको त्यागनेका उपदेश दिया ॥ २ ॥

अब मुनि साधनचतुष्टयसम्पन्न शिष्यको मुक्तिका उपदेश करे हैं–

तहाँ शिष्य शंका करे है कि, हे गुरो ! पंचभूतका शरीरही आत्मा है और पंचभूतोंकेही पांच विषय हैं, सो इन पंचभूतोंका जो स्वभाव है उसका कदापि त्याग नहीं होसक्ता, क्योंकि पृथ्वीसे गन्धका या गन्धसे पृथ्वीका कदापि वियोग नहीं होसके है किन्तु वह दोनों एकरूप होकर रहते हैं. इसीप्रकार रस और जल अग्नि और रूप, वायु और स्पर्श, शब्द और आकाश है। अर्थात् शब्दादि पाँच विषयोंका त्याग तो तब होसके हैं जब पंचभूतोंका त्याग होय; और यदि पञ्चभूतका त्याग होय तो शरीरपात होजायगा फिर उपदेश ग्रहण करनेवाला कौन रहेगा ? तथा मुक्तिसुखको कौन भोगेगा ? अर्थात् विषयका त्याग तो कदापि नहीं होसक्ता। इस शंकाको निवारण करनेके अर्थ अष्टावक्रजी उत्तर देते हैं–

नपृथ्वीनजलंनाग्निर्नवायुर्द्यौर्नवाभवान्।
एषांसाक्षिणमात्मानंचिद्रूपंविद्धिमुक्तये॥३॥

अन्वयः–( हे शिष्य ! ) भवान् पृथ्वी न । जलम् न । अग्निः न । वायुः न । वा द्यौः न । एषाम् साक्षिणम् चिद्रूपम् आत्मानम् मुक्तये विद्धि ॥ ३ ॥

अर्थः–हे शिष्य ! पृथ्वी, जल, तेज, वायु और आकाश तथा इनके धर्म जो शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्ध सो तू नहीं है । इस पाञ्चभौतिक शरीरके विषे तू अज्ञानसे अहम्भाव ( मैं हूं, मेरा है इत्यादि ) माने है इनका त्यागकर अर्थात् इस शरीरके अभिमानका त्याग करदे, और विषयोंको अनात्मधर्म्म जानकर त्याग करदे । अब शिष्य इस विषयमें फिर शंका करे है कि, हे गुरो ! मैं गौरवर्ण हूँ, स्थूल हूँ, कृष्ण वर्ण हूँ, रूपवान् हूँ, पुष्ट हूँ, कुरूप हूँ, काणा हूँ, नीच हूँ, इसप्रकारकी प्रतीति इस पाञ्चभौतिक शरीरमें अनादिकालसे सबही पुरुषोंको होय है, फिर तुमने जो कहा कि, तू देह नहीं है सो इसमें क्या युक्ति है ? तब अष्टावक्र बोले कि, हेशिष्य ! अविवेकी पुरुषको इसप्रकार प्रतीति होय है, विवेकदृष्टिसे तू देह इन्द्रियादिका द्रष्टा और देह इन्द्रियादिसे पृथक् है । जिसप्रकार घटको देखनेवाला पुरुष घटसे पृथक् होय है, तिसीप्रकार आत्माकोभी सर्व दोषरहित

और सबका साक्षी जान । इस विषयमें न्यायशास्त्रवालों-की शंका है कि, साक्षिपना तो बुद्धिमें रहे है, इसकारण बुद्धिही आत्मा होजायगी, इसका समाधान यह है कि, बुद्धितो जड है, और आत्मा चेतन माना है, इसकारण जड़ जो बुद्धि सो आत्मा नहीं होसके है । तो आत्माको चैतन्य स्वरूप जान । तहाँ शिष्य प्रश्न करे है कि, हे गुरो ! चैतन्यरूप आत्माके जाननेसे क्या फल होय है सो कहिये ? तिसके उत्तरमें अष्टावक्रजी कहे हैं कि, साक्षी और चैतन्य जो आत्मा तिसको जाननेसे पुरुष जीवन्मुक्तपदको प्राप्त होय है, यही आत्म-ज्ञानका फल है मुक्तिका स्वरूप किसीके विचा-रमें नहीं आया हैं, षट्शास्त्रकार अपनी अपनी बुद्धिके अनुसार मुक्तिके स्वरूपकी कल्पना करे हैं । न्यायशास्त्रवाले इसप्रकार कहे हैं कि, दुःखमात्रका जो अत्यन्त नाश है वही मुक्ति है, और बलवान् प्रभाकर मतावलम्बी मीमांसकोंका इसप्रकार कथन है कि, समस्त दुःखोंके उत्पन्न होनेसे पहिले जो सुख है वही मुक्ति है, बौद्धमतवालोंका यह कथन है कि, देहका नाश होनाही मुक्ति है; इसप्रकार भिन्न भिन्न कल्पना करे हैं, परन्तु यथार्थ बोध नहीं होता है, किन्तु वेदान्त शास्त्रके अनुसार आत्मज्ञानही मुक्ति है इसकारण अष्टावक्रमुनि शिष्यको उपदेश करै हैं ॥ ३ ॥

यदिदेहंपृथक्कृत्यचितिविश्राम्यतिष्ठसि ।
अधुनैवसुखीशान्तोबंधमुक्तोभविष्यसि ४

अन्वयः-(हे शिष्य!) यदि देहम् पृथक्कृत्य चिति विश्राम्य तिष्ठसि (तर्हि) अधुना एव सुखी शान्तः बन्धमुक्तः भविष्यसि ॥ ४ ॥

अर्थः-हे शिष्य! यदि तू देह तथा आत्माका विवेक करके अलग जानेगा और आत्माके विषे विश्राम करके चित्तको एकाग्र करेगा तो तू इस वर्त्तमानही मनुष्यदेहकेविषे सुख तथा शान्तिको प्राप्त होयगा; अर्थात् बंधमुक्त कहिये कर्त्तृत्व (कर्त्तापना) भोक्तृत्व (भोक्तापना) आदि अनेक अनर्थोंसे छूट जायगा ॥४॥ शिष्य प्रश्न करे है कि, हे गुरो! मैं तो वर्णाश्रमके धर्ममें हूँ तिसकारण वर्णाश्रम कर्मका करना योग्य है, अर्थात् वर्णाश्रमके कर्म करनेसे आत्माके विषे विश्राम करके मुक्ति किसप्रकार होयगी? तिसका गुरु समाधान करै हैं कि:-

नत्वंविप्रादिकोवर्णोनाश्रमीनाक्षगोचरः ।
असंगोसिऽनिराकारोविश्वसाक्षीसुखीभव ५

अन्वयः--त्वम् विप्रादिकः वर्णः न आश्रमी न अक्षगोचरः न (किन्तु, त्वम्) असंगः निराकारः विश्वसाक्षी

असि ( अतः कर्मासक्तिम् विहाय चिति विश्राम्य ) सुखी भव ॥ ५ ॥

अर्थः-- तू ब्राह्मण आदि नहीं है, तू ब्रह्मचारी आदि किसी आश्रममें नहीं है, तहाँ शिष्य प्रश्न करे है कि, मैं ब्राह्मण हूँ, मैं संन्यासी हूँ, इत्यादि प्रत्यक्ष होय है, इस कारण आत्माही वर्णाश्रमी है. तहाँ गुरु समाधान करै हैं कि, आत्माका इन्द्रिय तथा अन्तःकरण करके प्रत्यक्ष नहीं होय है, और जिसका प्रत्यक्ष होय है वह देह है, तहाँ शिष्य प्रश्न करे है कि, मैं क्या वस्तु हूँ ? तहाँ गुरु समाधान करै हैं कि, तू असङ्ग अर्थात् देहादिक उपाधि यथा आकाररहित विश्वका साक्षी आत्मस्वरूप है, अर्थात् तेरेमें वर्णाश्रमपणा नहीं है, इसकारण कर्मोंके विषे आसक्ति न करके चैतन्यरूप आत्माके विषे विश्राम करके परमानन्दको प्राप्त हो ॥ ५ ॥

तहाँ शिष्य प्रश्न करे है कि, वेदोक्त वर्णाश्रमके कर्मोंको त्यागकर आत्माकेविषे विश्राम करनेमें भी तो अधर्मरूप प्रत्यवाय होय है, तिसका गुरु समाधान करै हैं कि--

धर्माधर्मौसुखंदुःखंमानसानिनतेविभो ।
नकर्तासिनभोक्तासिमुक्तएवासिसर्वदा ॥६॥

अन्वयः--हे विभो धर्माधर्मौ सुखम् दुःखम् मानसानि

ते न ) त्वम् ) कर्त्ता न असि भोक्ता न असि ( किन्तु ) सर्वदा मुक्त एव असि ॥ ६ ॥

अर्थः—हे शिष्य! धर्म, अधर्म, सुख और दुःख यह तो मनका संकल्प है। तिसकारण तिन धर्माधर्मादिके साथ तेरा त्रिकालमें भी सम्बन्ध नहीं है. तू कर्त्ता नहीं है, तू भोक्ता नहीं है, क्योंकि विहित अथवा निषिद्ध कर्म करता है वही सुख दुःख भोक्ता है सो तुझमें नहीं है, क्योंकि तूतो शुद्धस्वरूप है और सर्वदा काल-मुक्त है. अज्ञान करके भासनेवाले सुख दुःख, आत्माके विषे आश्रय करकेही निवृत्त हो जाते हैं ॥ ६ ॥

तहां शिष्य प्रश्न करे है कि, शुद्ध, बुद्ध, एक, नित्य, मुक्त ऐसा जो आत्मा है तिसका बन्धन किस निमि-त्तसे होय है कि, जिस बन्धनके छुटानेके अर्थ बड़े २ योगी पुरुष यत्न करै हैं? तहां गुरु समाधान करै हैं कि—

एकोद्रष्टासिसर्वस्यमुक्तप्रायोऽसिसर्वदा।
अयमेवहितेबन्धोद्रष्टारंपश्यसीतरम् ॥७॥

अन्वयः—( हे शिष्य! त्वम् ) सर्वस्य द्रष्टा एकः असि सर्वदा मुक्तप्रायः असि हि ते अयम् एव बन्धः ( यम् ) द्रष्टारम् इतरम् पश्यसि ॥ ७ ॥

अर्थः—हे शिष्य! तू अद्वितीय सर्वसाक्षी सर्वदा मुक्त है तू जो द्रष्टाको द्रष्टा न जानकर अन्य जाने है

यही बन्धन है सर्वप्राणियोंमें विद्यमान् आत्मा एकही है और अभिमानी जीवके जन्मजन्मान्तर ग्रहण करनेपर भी आत्मा सर्वदा मुक्त है। तहां शिष्य प्रश्न करे है कि, फिर संसारबन्ध क्यावस्तु है ? तिसका गुरु समाधान करै हैं कि, यह प्रत्यक्ष देहाभिमानही संसार बन्धन है अर्थात् यह कार्य करता हूँ यह भोग करता हूँ इत्यादि ज्ञानही संसारबन्धन है वास्तवमें आत्मा निर्लेप है तथापि देह और मनके भोगको आत्माका भोग मानकर बद्धसा होजाय है ॥ ७ ॥

यहां पर्यन्त बन्ध हेतुका वर्णन करा अब अनर्थके हेतुका वर्णन करते हुए अनर्थकी निवृत्ति और परमानन्दके उपायका वर्णन करते हैं—

**अहंकर्त्तेत्यहंमानमहाकृष्णाहिदंशितः।**
**नाहंकर्त्तेतिविश्वासामृतंपीत्वासुखीभव ८॥**

अयन्वः—( हे शिष्य ! ) अहम् कर्त्ता इति अहंमानमहाकृष्णाहिदंशितः ( त्वम् ) अहं कर्त्ता न इति विश्वासामृतम् पीत्वा सुखी भव ॥ ८ ॥

अर्थः—'मैं कर्त्ता हूँ' इसप्रकार अहंकाररूप महा काले सर्प करके तू काटा हुआ है। इसकारण मैं कर्त्ता नहीं हूँ, इसप्रकार विश्वासरूप अमृत पी करके सुखी हो। आत्माभिमानरूप सर्पके विषकरके ज्ञानरहित

और जर्जरी भूत हुआ है, यह बन्धन जितने दिनों पर्यन्त रहेगा तबतक किसीप्रकार सुखकी प्राप्ति नहीं होयगी; जिस दिन यह जानेगा कि, मैं देहादि कोई वस्तु नहीं हूँ, मैं निर्लिप्त हूँ, उस दिन किसी प्रकारका मोह स्पर्श नहीं कर सकेगा ॥ ८ ॥

तहां शिष्य प्रश्न करे है कि, आत्मज्ञानरूपी अमृत पान किसप्रकार करूं ? तहां गुरु समाधान करे हैं कि—

एकोविशुद्धबोधोऽहमितिनिश्चयवह्निना ॥
प्रज्वाल्याज्ञानगहनंवीतशोकःसुखीभव ९

अन्वयः—( हे शिष्य ! ) अहम् विशुद्धबोधः एकः ( अस्मि ) इति निश्चयवह्निना अज्ञानगहनम् प्रज्वाल्य वीतशोकः ( सन् ) सुखी भव ॥ ९ ॥

अर्थः—हे शिष्य ! मैं एक हूँ अर्थात् मेरे विषे सजाति विजातिका भेद नहीं है और स्वगत भेद भी नहीं है, केवल एक विशुद्ध बोध और स्वप्रकाशरूप हूँ, निश्चयरूपी अग्निसे अज्ञानरूपी वनको भस्म करके, शोक मोह, राग, द्वेष, प्रवृत्ति, जन्म, मृत्यु इनके नाश होनेपर शोकरहित होकर परमानन्दको प्राप्त हो ॥ ९ ॥

तहां शिष्य शंका करे है कि, आत्मज्ञान करके अज्ञानरूपी वनके भस्म होनेपरभी सत्यरूप संसारकी ज्ञानसे निवृत्ति न होनेके कारण शोक रहित किस-

प्रकार होऊँगा ? तिसका गुरु समाधान करै हैं कि:—

यत्रविश्वमिदंभातिकल्पितंरज्जुसर्पवत् ॥
आनन्दपरमानन्दःसबोधस्त्वंसुखंचर १०

अन्वयः—यत्र इदम् विश्वम् रज्जुसर्पवत् कल्पितम् भाति सः आनन्दपरमानन्दः बोधः त्वम् सुखम् चर १०

अर्थः—हे शिष्य ! जिसप्रकार रज्जुकेविषे सर्पकी प्रतीति होय है और उसका भ्रम प्रकाश होनेसे निवृत्ति होजाय है, तिसीप्रकार ब्रह्मकेविषे जगत्की प्रतीति अज्ञान कल्पित है ज्ञान होनेसे नष्ट हो जाय है। तू ज्ञानरूप चैतन्य आत्मा है, इसकारण सुखपूर्वक विचर। जिसप्रकार स्वप्नमें किसी पुरुषको सिंह मारता होय तो वह बड़ा दुःखी होय है परन्तु निद्राके दूर होनेपर उस कल्पित दुःखका जिसप्रकार नाश हो जाय है तिसप्रकार तू ज्ञानसे अज्ञानका नाश करके सुखी हो। तहां शिष्य प्रश्न करे है कि, हे गुरु ! दुःखरूप जगत् अज्ञान करके प्रतीत होय है और ज्ञान करके उसका नाश होजाय है। परन्तु सुख किसप्रकार प्राप्त होय है ? तिसका गुरु समाधान करै हैं कि, हे शिष्य ! जब दुःखरूपी संसारके नाश होनेपर आत्मा स्वभावसेही आनन्दस्वरूप होजाय है. मनुष्य लोकसे तथा देवलोकसे आत्माका आनन्द परमउत्कृष्ट और अत्यन्त अधिक है सोई श्रुतिमें भी कहा है—“एत

स्यैवानन्दस्यान्यानि भूतानिमात्रमुपजीवन्ति " इति श्रुतेः ॥ १० ॥

शिष्य शंका करे है कि, यदि सम्पूर्ण संसार रज्जुके विषे सर्पकी समान कल्पित है, वास्तवमें आत्मा परमानन्दस्वरूप है तो बन्ध मोक्ष किसप्रकार होय है तहाँ गुरु समाधान करे हैं कि–

मुक्ताभिमानीमुक्तोहिबद्धोबद्धाभिमान्यपि ।
किंवदंतीहसत्येयंयामतिः सागतिर्भवेत् ११

अन्वयः–इह मुक्ताभिमानी मुक्तः अपि बद्धाभिमानी बद्धः हि या मतिः सा गतिः भवेत् इयम् किं वदन्ती सत्या ॥ ११ ॥

अर्थः–हे शिष्य ! जिसपुरुषको गुरुकी कृपासे यह निश्चय होजाय है कि, मैं मुक्तरूप हूँ वही मुक्त है और जिसके ऊपर सद्गुरुकी कृपा नहीं होती है और वह यह जाने है कि, मैं अल्पज्ञ जीव और संसारबन्धनमें बँधा हुआ हूँ वही बद्ध है क्योंकि बन्ध और मोक्ष अभिमानसेही उत्पन्न होते हैं अर्थात् मरणसमयमें जैसा अभिमान होता है वैसीही गति होती है। यह बात श्रुति, स्मृति, पुराण और ज्ञानीपुरुष प्रमाण मानते हैं कि " मरणे यामतिः सा गतिः " सोई गीतामें भी कहा है कि– " यंयं वापि स्मरन् भावं त्यजत्यंते कलेवरम् । तंतमेवैति कौंतेय सदा तद्भाव

भावितः " इसका अभिप्राय यह है कि, श्रीकृष्ण उपदेश करै हैं कि, हे अर्जुन ! अन्तसमयमें जिस जिस भावको स्मरण करता हुआ पुरुष शरीरको त्यागे है तिस तिस भावनासे तिस तिस गतिकोही प्राप्त होय है; सोई श्रुतिमें भी कहा है कि– " तं विद्याकर्मणी समारभेते पूर्वप्रज्ञाच " इसका भी यही अभिप्राय है, और बन्ध तथा मोक्ष अभिमानसे होते हैं वास्तवमें नहीं । यह वार्ता पहले कह आये हैं तथापि दूसरीबार कहना शिष्यको बोध होनेके अर्थ है तिसकारण कोई दोष नहीं है क्योंकि आत्मज्ञान अत्यन्त कठिन है ॥ ११ ॥

जीवात्माके बन्ध और मोक्ष पारमार्थिक हैं इस तार्किककी शंकाको दूर करनेके निमित्त कहे हैं कि–

**आत्मासाक्षीविभुःपूर्णएकोमुक्तश्चिदक्रियः ।**
**असंगोनिःस्पृहःशान्तोभ्रमात्संसारवानिव ।**

अन्वयः–साक्षी विभुः पूर्णः एकः मुक्तः चित् अक्रियः असङ्गः निःस्पृहः शान्तः आत्मा भ्रमात् संसारवान् इव ( भाति ) ॥ १२ ॥

अर्थः–अज्ञान करके देहको आत्मा माना है तिसकारण वह संसारी प्रतीत होता है परन्तु वास्तवमें संसारी नहीं है; क्योंकि आत्मा तो साक्षी है और अहंकारादि

अंतःकरणके धर्मको जाननेवाला है और विभु अर्थात् नाना प्रकारका संसार जिससे उत्पन्न हुआ है, सर्वका अधिष्ठान है. सम्पूर्ण व्यापक है, एक अर्थात् स्वगतादिक तीन भेद करके रहित है, और मुक्त अर्थात् मायाका कार्य जो संसार तिसके बन्धन करके रहित चैतन्यरूप, अक्रिय, असङ्ग और निस्पृह अर्थात् विषयकी इच्छा करके रहित है, और शान्त अर्थात् प्रवृत्ति निवृत्ति रहित है, इसकारण वास्तवमें आत्मा संसारी नहीं है ॥ १२ ॥

मैं देहरूप हूँ, स्त्रीपुत्रादिक मेरे हैं, मैं सुखी हूँ, दुःखी हूँ यह अनादि कालका अज्ञान एकबार आत्मज्ञानके उपदेशसे निवृत्त नहीं होसके है सोई व्यासजी महाराजने भी कहा है "आवृत्तिरसकृदुपदेशात्" श्रोतव्य मंतव्य इत्यादि श्रुतिके विषे वारंवार उपदेश करा है. इसकारण श्रवण मननादि वारंवार करने चाहिये । इस प्रमाणके अनुसार अष्टावक्रमुनि उत्सितवासनाओंका त्याग करते हुए वारम्वार अद्वैतभावनाका उपदेश करै हैं कि-

कूटस्थंबोधमद्वैतमात्मानंपरिभावय । अ
भासोहंभ्रमंमुक्त्वाभावंबाह्यमथांतरम् ॥१३॥

अन्वयः-अभासः अहम् ( इति ) भ्रमम् अथ बाह्यम्

अन्तरम् भावम् मुक्त्वा आत्मानम् कूटस्थम् बोधम् अद्वैतम् परिभावय ॥ १३ ॥

अर्थः--मैं अहंकार नही हूँ, मैं देह नहीं हूँ, स्त्रीपुत्रादिक मेरे नहीं हैं, मैं सुखी नहीं हूँ, दुखी नहीं हूँ, मूढ नहीं हूँ, इन बाह्य और अन्तरकी भावनाओंका त्याग करके कूटस्थ अर्थात् निर्विकार बोधरूप अद्वैत आत्मस्वरूपका विचार कर ॥ १३ ॥

अनादिकालका यह देहाभिमान एकवार उपदेश करनेसे निवृत्ति नहीं होय है इसकारण उपदेश करे हैं कि–

देहाभिमानपाशेनाचिरंबद्धोऽसिपुत्रक । बोधोहंज्ञानखड्गेनतान्निःकृत्यसुखीभव ॥१४॥

अन्वयः–हे पुत्रक ! देहाभिमानपाशेन चिरम् बद्धः असि ( अत ) अहम् बोधः ( इति ) ज्ञानखड्गेन तम् निःकृत्य सुखी भव ॥ १४ ॥

अर्थः–हे शिष्य ! अनादिकालसे इस समय पर्यन्तके देहाभिमानरूपी फाँसी करके तू दृढ़ बँधा हुआ है अनेक जन्मोंमें भी उस बन्धनके काटनेको समर्थ नहीं होयगा इसकारण, शुद्धविचार वारंवार करके 'मैं बोधरूप' अखंड, परिपूर्ण आ-

त्मरूप हूँ, इस ज्ञानरूपी खड्गको हाथमें लेकर उस फाँसीको काटकर सुखी हो ॥ १४ ॥

केवल चित्तकी वृत्तिका निरोधरूप समाधिही बन्धनकी निवृत्तिका हेतु है इस पातञ्जल मतका खंडन करै हैं कि—

**निःसंगो निष्क्रियोऽसि त्वं स्वप्रकाशो-निरंजनः। अयमेव हि ते बन्धः समाधिमनुतिष्ठसि ॥ १५ ॥**

अन्वयः—(हे शिष्य!) त्वम् (वस्तुतः) स्वप्रकाशः निरंजनः निःसंगः निष्क्रियः असि (तथापि) हि ते बन्धः अयम् एव (यत्) समाधिम् अनुतिष्ठसि ॥ १५ ॥

अर्थः—पातंजलयोगशास्त्रमें वर्णन करा है कि, जिसके अंतःकरणकी वृत्ति विरामको प्राप्त होजाती है उसका मोक्ष होता है सो यह बात कल्पनामात्रही अर्थात् तू अंतःकरणकी वृत्तिको जीतकर सविकल्पक हठ समाधि मतकर क्योंकि तू निःसङ्ग क्रियारहित स्वप्रकाश और निर्मल है इसकारण सविकल्प हठ समाधिका अनुष्ठान भी तेरा बन्धन है, आत्मा सदा शुद्ध मुक्त है तिसकारण भ्रान्तियुक्त जीवके चित्तको स्थिर करनेके निमित्त समाधिका अनुष्ठान करनेसे आत्माकी हानि वृद्धि कुछ नहीं होती है जिसको सिद्धि लाभ अर्थात्

आत्मज्ञान होजाता है उसको अन्य समाधिके अनुष्ठानसे क्या प्रयोजन है ? इसकारणही राजा जनकके प्रति अष्टावक्र वर्णन करे हैं कि, तू जो समाधिका अनुष्ठान करे है यही तेरा बन्धन है, परन्तु आत्मज्ञान विहीन पुरुषको ज्ञानप्राप्तिके निमित्त समाधिका अनुष्ठान करना आवश्यक है ॥ १५ ॥

अब शिष्यकी विपरीतबुद्धिको निवारण करनेके निमित्त गुरु उपदेश करे हैं कि–

त्वया व्याप्तमिदं विश्वं त्वयि प्रोतं यथार्थतः । शुद्धबुद्धस्वरूपस्त्वं मा गमः क्षुद्रचित्तताम् ॥ १६ ॥

अन्वयः–( हे शिष्य ! ) इदम् विश्वम् त्वया व्याप्तम् त्वयि प्रोतम् यथार्थतः शुद्धबुद्धस्वरूपः त्वम् क्षुद्रचित्तताम् मा गमः ॥ १६ ॥

अर्थः– हे शिष्य ! इसप्रकार सुवर्ण करके कटक कुण्डल आदि सुवर्ण करके व्याप्त होय है इसीप्रकार यह दृश्यमान संसार तुझकरके व्याप्त है और जिसप्रकार मृत्तिकाके विषे घट शराव आदि करा हुआ होय है तिसीप्रकार यह सम्पूर्ण संसार तेरेविषे प्रोत है, हे शिष्य ! यथार्थ विचार करके तू सर्व प्रपंचरहित है तथ

शुद्ध बुद्ध चिद्रूप है, तू चित्तकी वृत्तिको विपरीत मतकर ॥ १६ ॥

इसदेहके विषे छः ऊर्मी तथा छः भाव विकार प्रतीत होते हैं सो तू नहीं है किन्तु उनसे भिन्न और निरपेक्ष अर्थात् इच्छा रहित है, तहाँ शिष्य आशङ्का करे है कि, हे गुरो ! छः ऊर्मी और छः भाव विकारोंको विस्तारपूर्वक वर्णन करो तहाँ गुरु वर्णन करे हैं कि—

निरपेक्षोनिर्विकारोनिर्भरःशीतलाशयः ।
अगाधबुद्धिरक्षुब्धोभवचिन्मात्रवासनः १७

अन्वयः—( हे शिष्य ! त्वम् ) निरपेक्षः निर्विकारः निर्भरः शीतलाशयः अगाधबुद्धिः अक्षुब्धः चिन्मात्रवासनो भव ॥ १७ ॥

अर्थः—हेशिष्य ! क्षुधा, पिपासा ( भूँख प्यास ) यह दो प्राणकी ऊर्मी अर्थात् धर्म्म हैं और तिसीप्रकार शोक तथा मोह यह दो मनकी ऊर्मी हैं. तिसीप्रकार जन्म और मरण यह दो देहकी ऊर्मी हैं, यह जो छः ऊर्मी हैं सोतू नहीं है । अब छः भाव विकारोंको श्रवणकर " जायते, अस्ति, वर्धते विपरिणमते, अपक्षीयते, विनश्यति " । यह छः भाव स्थूलदेहके विषे रहे हैं सो तू नहीं है तू तो उनका साक्षी अर्थात् जाननेवाला है, तहाँ शिष्य प्रश्न करेहै कि, हे गुरो ! मैं कौन और क्या

हूँ सो कृपा करके कहिये. तहाँ गुरु कहे है कि, हे शिष्य ! तू निर्भर अर्थात् सच्चिदानन्दघनरूप है. शीतल अर्थात् सुखरूप है, तू अगाधबुद्धि अर्थात् जिसकी बुद्धिका कोई पार न पासके ऐसा है; और अक्षुब्ध कहिये क्षोभरहित है इसकारण तू क्रियाका त्याग करके चैतन्यरूप हो ॥ १७ ॥

श्रीगुरु अष्टावक्रमुनिने प्रथम एक श्लोकमें मोक्षका विषय दिखाया था कि, "विषयान् विषवत्यज" और "सत्यं पीयूषवद्भज" इसप्रकार प्रथम श्लोकमें सब उपदेश दिया । परन्तु विषयोंके विषतुल्य होनेमें और सत्यरूप आत्माके अमृततुल्य होनेमें कोई हेतु वर्णन नहीं करा, सो १७ वें श्लोककेविषे इसका वर्णन करके आत्माको सत्य और जगत्को अध्यस्त वर्णन करा है. दर्पणकेविषे दीखता हुआ प्रतिबिम्ब अध्यस्त कहलाता है, यह देखने मात्र होय है सत्य नहीं. क्योंकि दर्पणके देखनेसे जो पुरुष होय उसका शुद्ध प्रतिबिम्ब दीखता है और दर्पणके हटानेसे वह प्रतिबिम्ब पुरुषमें लीन होजाताहै । इसकारण आत्मा सत्य है और उसका जो जगत् वह बुद्धियोगसे भासे है तिस जगत्को विषतुल्य जान और आत्माको सत्य जान तब मोक्षरूप पुरुषार्थ सिद्ध होयगा । इसकारण अब तीन श्लोकोंकरके जगत्का मिथ्यात्व वर्णन करे हैं कि—

साकारमनृतं विद्धि निराकारं तु निश्चलम्।
एतत्तत्त्वोपदेशेन न पुनर्भवसम्भवः ॥१८॥

अन्वयः-(हे शिष्य!) साकारम् अनृतम् निराकारं तु निश्चलम् विद्धि एतत्तत्त्वोपदेशेन पुनर्भवसम्भवः न ॥ १८ ॥

अर्थः-हे शिष्य साकार जो देह तिसको आदिले सम्पूर्ण पदार्थ मिथ्या कल्पित हैं और निराकार जो आत्मतत्त्व सो निश्चल है और त्रिकालमें सत्य है सोई श्रुतिमें भी कहा है "नित्यं विज्ञान मानन्दं ब्रह्म" इसकारण चिन्मात्ररूपतत्त्वके उपदेश करके आत्माकेविषे विश्राम करनेसे फिर संसारमें जन्म नहीं होता है अर्थात् मोक्ष होजाता है ॥ १८ ॥

अब गुरु अष्टावक्रजी वर्णाश्रमधर्मवाला जो स्थूल शरीर है तिससे और पुण्यअपुण्य धर्मवाला जो लिङ्ग शरीर है तिनसे विलक्षण परिपूर्ण चैतन्य स्वरूपका दृष्टान्त सहित उपदेश करै हैं कि-

यथैवादर्शमध्यस्थेरूपेऽन्तःपरितस्तुसः।
तथैवास्मिन्शरीरेऽन्तःपरितःपरमेश्वरः १९

अन्वयः-यथा एव आदर्शमध्यस्थे रूपे अन्तः परितः तु सः (व्याप्य वर्त्तते) तथा एव अस्मिन् शरीरे अन्तः परितः परमेश्वरः (व्याप्य स्थितः) ॥ १९ ॥

अर्थः—हे शिष्य ! वर्णाश्रम धर्मरूप स्थूलशरीर तथा पुण्य पापरूपी लिंगशरीर यह दोनों जड़ हैं सो आत्मा नहीं होसके है क्योंकि आत्मा तो व्यापक है इसविषयमें दृष्टान्त दिखावे हैं कि, जिसप्रकार दर्पणमें प्रतिबिम्ब पड़े है, उस दर्पणके भीतर और बाहर एक पुरुष व्यापक होय है । तिसीप्रकार इस स्थूल शरीरकेविषे एकही आत्मा व्यापरहा है सोई कहाभी है " यत्र विश्वमिदं भाति कल्पितं रज्जु सर्पवत् " अर्थात् जिस परमात्माके विषे यह विश्व रज्जुकेविषे कल्पित सर्पकी समान प्रतीत होता है; वास्तवमें मिथ्या है ॥ १९ ॥

ऊपरके श्लोकमें काँचका दृष्टान्त दिया है तिसमें संशय होय है कि—काँचमें देह पूर्णरीतिसे व्याप्त नहीं होय है तिसीप्रकार देहमें काँच पूर्ण रीतिसे व्याप्त नहीं होय है इस कारण दूसरा दृष्टान्त कहे हैं कि—

एकंसर्वगतं व्योम बहिरंतर्यथा घटे ॥
नित्यंनिरन्तरं ब्रह्मसर्वभूतगणे तथा ॥२०॥

अन्वयः—यथा सर्वगतम् एकम् व्योम घटे बहिः अंतः वर्त्तते तथा नित्यम् ब्रह्म सर्वभूतगणे निरन्तरम् वर्त्तते ॥ २० ॥

अर्थः—जिसप्रकार आकाश है, वह घटादि सम्पूर्ण

पदार्थोंमें व्यापरहा है, तिसीप्रकार अखण्ड अविनाशी ब्रह्म है वह सम्पूर्ण प्राणियोंके विषे अंतरमें तथा बाहरमें व्यापरहा है, इस विषयमें श्रुतिका भी प्रमाण है, "एषत आत्मा सर्वस्यान्तरः" इसकारण ज्ञानरूपी खड्गको लेकर देहाभिमानरूपी फाँसीको काटकर सुखी हो ॥ २० ॥

इति श्रीमदष्टावक्रमुनिविरचितायां ब्रह्मविद्यायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्यभारद्वाजगोत्रोद्भवगौड़वंशावतंसश्रीयुतपंडितभोलानाथात्मजरामस्वरूपशर्म्मणा प्रणीतया सान्वयभाषाटीकया सहितमात्मानुभवोपदेशवर्णनंनाम प्रथमं प्रकरणं समाप्तम् ॥ १ ॥

## अथ द्वितीयं प्रकरणम् २.

श्रीगुरुके वचनरूपी अमृत पानकर तिस करके आत्माका अनुभव हुआ, इसकारण शिष्य अपने गुरुके प्रति आत्मानुभव कहे हैं कि—

**अहोनिरंजनःशान्तो बोधोहं प्रकृतेः परः।**
**एतावन्तमहं कालं मोहेनैव विडंबितः ॥ १ ॥**

अन्वयः—अहो अहम् निरंजनः शान्तः प्रकृतेः परः बोधः (अस्मि) अहम् एतावंतम् कालम् मोहेन विडंबितः एव ॥ १ ॥

अर्थः—हे गुरो! बड़ा आश्चर्य दीखनेमें आवै है कि, मैं तो निरंजन हूँ, तथा सर्वउपाधिरहित हूँ, शान्त अर्थात् सर्वविकाररहित हूँ, तथा प्रकृतिसे पर अर्थात् मायाके अन्धकारसे रहित हूँ; अहो! आज दिनपर्यन्त गुरुकी कृपा नहीं थी इसकारण बहुत मोह था और देह आत्माका विवेक नहीं था तिस करके दुःखी था अब आज सद्गुरुकी कृपा हुई सो परमआनन्दको प्राप्त हुआ हूँ ॥ १ ॥

ऊपरके श्लोकमें शिष्य अपना मोह गुरुके पास वर्णन करा अब गुरुकी कृपासे देह आत्माका विवेक प्राप्त हुआ तहाँ गुरु समाधान करै हैं कि—

**यथाप्रकाशयाम्येकोदेहमेनंतथाजगत् ।**
**अतोममजगत्सर्वमथवा नचाकिंचन ॥ २ ॥**

अन्वयः—यथा ( अहम् ) एकः ( एव ) जगत् प्रकाशयामि तथा एनम् देहम् ( प्रकाशयामि ) अतः सर्वम् जगत् मम अथवा च किंचन न ॥ २ ॥

अर्थः—हे गुरो! मैं जिसप्रकार स्थूलशरीरको प्रकाश करताहूँ तिसही प्रकार जगत्कोभी प्रकाश करताहूँ, तिसकारण देह जड़ है तिसही प्रकार जगत् भी जड़ है. यहाँ शङ्का होय है कि—शरीर जड़ और आत्मा चैतन्य है तिन दोनोंका सम्बन्ध किसप्रकार

होय है ? तिसका समाधान करैं हैं कि, भ्रांति करके देहके विषे ममत्व माना है यह अज्ञान कल्पित है, देहको आदि लेकर बँधा जगत् दृश्य पदार्थ है, तिस कारण मेरे विषे कल्पित है. फिर यदि सत्य विचार करै तौ देहादिक जगत् हैही नहीं, जगत्की उत्पत्ति और प्रलय यह दोनों अज्ञानकल्पित हैं, तिस कारण देहसे पर आत्मा शुद्धस्वरूप है ॥ २ ॥

शिष्य आशंका करे है कि, लिंग शरीर और कारण शरीर इन दोनोंका विवेक तौ हुआही नहीं फिर प्रकृतिसे पर आत्मा किसप्रकार जाना जायगा ? तहाँ गुरु समाधान करै हैं कि–

सशरीरमहोविश्वं परित्यज्यमयाऽधुना। कुतश्चित्कौशलादेवपरमात्माविलोक्यते ॥३॥

अन्वयः–अहो अधुना सशरीरम् विश्वम् परित्यज्य कुतश्चित् कौशलात् एव मया परमात्मा विलोक्यते॥३॥

अर्थः–लिंग शरीर, कारण शरीर, तथा स्थूल शरीर सहित सम्पूर्ण विश्व है तहाँ गुरु शास्त्रके उपदेशके अनुसार त्याग करके और उन गुरु शास्त्रकी कृपासे चातुर्यताको प्राप्तहुआ हूँ तिस कारण परम श्रेष्ठ आत्मा जाननेमें आवै है अर्थात् अध्यात्म वेदान्त विद्या प्राप्त होय हैं ॥ ३ ॥

शरीर तथा जगत् आत्मासे भिन्न होयगा तो द्वैत-भाव सिद्ध होजायगा, ऐसी शिष्यकी शंका करनेपर उसके उत्तरमें दृष्टान्त कहे हैं कि-

यथानतोयतोभिन्नास्तरङ्गाःफेनबुद्बुदाः। आ-त्मनोनतथाभिन्नंविश्वमात्मविनिर्गतम् ॥४॥

अन्वयः-यथा तोयतः तरङ्गाः फेनबुद्बुदाः भिन्नाः न तथा आत्मविनिर्गतम् विश्वम् आत्मनः भिन्नम् न ॥ ४ ॥

अर्थ-जिसप्रकार तरङ्ग, झाग बुलबुले जलसे अलग नहीं होय हैं परन्तु उन तीनोंका कारण एक जलमात्र होय है तिसहीप्रकार त्रिगुणात्मक जगत् आत्मासे उत्पन्न हुआ है आत्मासे भिन्न नहीं है; जिस प्रकार, तरंग, झाग और बुलबुलोंमें जल व्याप्त है तिसहीप्रकार सर्व जगत्में आत्मा व्यापक है, आत्मासे भिन्न कुछ नहीं है ॥ ४ ॥

सर्व जगत् आत्मस्वरूप है तिसके निरूपण कर-नेके अर्थ दूसरा दृष्टान्त कहे हैं कि-

तंतुमात्रोभवेदेवपटोयद्वद्विचारितः ॥ आ-त्मतन्मात्रमेवेदंतद्वद्विश्वंविचारितम् ॥५॥

अन्वयः-यद्वत् विचारितः पटः तंतुमात्रः एव भवेत् तद्वत् विचारितम् इदम् विश्वम् आत्मतन्मात्रम् एव ॥ ५ ॥

अर्थः–विचारदृष्टिके विना देखे तो वस्त्र सूत्रसे पृथक् प्रतीत होय है, परन्तु विचारदृष्टिसे देखनेपर वस्त्र सूत्ररूपही है; इसीप्रकार अज्ञानदृष्टिसे जगत् ब्रह्मसे भिन्न प्रतीत होय है, परन्तु शुद्ध विचारपूर्वक देखनेसे सम्पूर्ण जगत् आत्मरूपही है; सिद्धांत यह है कि, जिस प्रकार वस्त्रमें सूत्र व्यापक है, तिसीप्रकार जगत्में ब्रह्म व्यापक है॥ ५॥

आत्मा सम्पूर्ण जगत्में व्यापक है इस विषयमें तीसरा दृष्टान्त दिखाये हैं–

**यथैवेक्षुरसेक्लृप्तातेनव्याप्तैवशर्करा ॥ तथा-विश्वंमयिक्लृप्तंमयाव्याप्तंनिरन्तरम् ॥ ६ ॥**

अन्वयः–यथा इक्षुरसे क्लृप्ता शर्करा तेन–एव व्याप्ता तथा–एव मयि क्लृप्तम् विश्वम् निरन्तरं मया व्याप्तम् ॥ ६ ॥

अर्थः–जिसप्रकार इक्षु (पौंडा) के रसके विषे शर्करा रहती है, और शर्कराके विषे रस व्याप्त है, तिसीप्रकार परमानन्दरूप आत्माकेविषे जगत् अध्यस्त है, और जगत्के विषे निरन्तर आत्मा व्याप्त है, तिसकारण विश्व भी आनन्दस्वरूपही है। तिस करके "अस्ति, भाति, प्रियम्," इसप्रकार आत्मा सर्वत्र व्याप्त है॥ ६॥

शिष्य प्रश्न करै है कि, हे गुरो! यदि जगत् आत्मासे भिन्न नहीं है तो भिन्न प्रतीत किसप्रकार होय है? तहाँ गुरु उत्तर दे हैं कि–

**आत्माज्ञानाज्जगद्भातिआत्मज्ञानान्नभासते।**
**रज्ज्वज्ञानादहिर्भातितज्ज्ञानाद्भासतेनहि॥७॥**

अन्वयः–जगत् आत्माज्ञानात् भाति आत्मज्ञानात् न भासते हि रज्ज्वज्ञानात् अहिः भाति तज्ज्ञानात् न भासते ॥ ७ ॥

अर्थः–जब आत्मज्ञान नहीं होय है, तब जगत् भासे है, और जब आत्मज्ञान हो जाय है, तब जगत् कोई वस्तु नहीं होय है तहाँ दृष्टान्त दिखावे हैं कि, जिसप्रकार अन्धकारमें पड़ी हुई रज्जु भ्रमसे सर्प प्रतीत होने लगे है और जब दीपकका प्रकाश होय है, तब निश्चय हो जाय है कि, यह सर्प नहीं है ॥ ७ ॥

जिसको आत्मज्ञान नहीं होय है उसको प्रकाश भी नहीं होय है, फिर जगत्की प्रतीति किसप्रकार होय है? इस प्रश्नका उत्तर कहै हैं कि–

**प्रकाशोमेनिजंरूपंनातिरिक्तोऽस्म्यहंततः॥**
**यदाप्रकाशतेविश्वंतदाहंभासएवहि॥ ८॥**

अन्वयः–प्रकाशः मे निजम् रूपम् अहम् ततः

अतिरिक्तः न अस्मि। हि यदा विश्वं प्रकाशते तदा अहं भासः एव ॥ ८ ॥

अर्थः-नित्य बोधरूप प्रकाश मेरा ( आत्माका ) स्वाभाविक स्वरूप है, इसकारण मैं ( आत्मा )प्रकाशसे भिन्न नहींहूँ; यहाँ शङ्का होय है कि, आत्मचैतन्य जब जगत्का प्रकाश है तो उसको अज्ञान किसप्रकार रहे है ? इसका समाधान यह है कि-जिसप्रकार स्वप्नमें चैतन्य अविद्याकी उपाधिसे कल्पित विषय सुखको सत्य माने है, तिससे चैतन्यमें किसीप्रकारका बोध नहीं होय है, आत्मचैतन्य सर्वकालमें है, परन्तु गुरुके मुखसे निश्चयपूर्वक समझे विना अज्ञानकी निवृत्ति नहीं होय है, और आत्मा सत्य है यह वार्ता वेदादि शास्त्र संमत है, अर्थात् जगत्का आत्मा प्रकाश करै है यह सिद्धान्त है ॥ ८॥

शिष्य विचार करै है कि, मैं स्वप्रकाश हूँ तथापि अज्ञान करके मेरेविषे विश्व भासे है, यह बड़ाही आश्चर्य है, तिसका दृष्टान्तकेद्वारा समाधान करै हैं कि-

**अहो विकल्पितं विश्वमज्ञानान्मयि भासते।**
**रूप्यं शुक्तौ फणी रज्जौ वारि सूर्य्यकरेयथा९**

अन्वयः-अहो यथा शुक्तौ रूप्यम् रज्जौ फणी

सूर्य्यकरे वारि ( तथा ) अज्ञानात् विकल्पितम् विश्वम् मयि भासते ॥ ९ ॥

अर्थः-जिसप्रकार भ्रान्तिकरके सीपीमें रजत्की प्रतीति होयहै, जिसप्रकार रज्जुमें सर्पकी प्रतीति होय है तथा जिसप्रकार सूर्य्यकी किरणोंमें जलकी प्रतीति होय है, तिसीप्रकार अज्ञानकरके कल्पित विश्व मेरेवि-षे भासै हैं ॥ ९ ॥

शिष्य आशङ्का करे है कि, सांख्यशास्त्रवालोंके म-तानुसार तो जगत् मायाका विकार है इसकारण जगत् मायासकाशसे उत्पन्न होय है, और अन्तमें मायाके विषेही लीन होजाय है, और आत्मा सकाशसे उत्पन्न नहीं होय है ? इस शंकाका गुरु समाधान करै हैं कि-

मत्तो विनिर्गतं विश्वं मय्येव लयमेष्यति। मृदि कुम्भो जले वीचिःकनके कटकं यथा१०

अन्वयः-इदम् विश्वं मत्तः विनिर्गतम् मयि एव ल-यम् एष्यति यथा कुम्भः मृदि वीचिः जले कटकम् कनके ॥ १० ॥

अर्थः-यह माया सहित जगत् आत्माके सकाशसे उत्पन्न हुआ है, और अन्तमें मायाके विषेही लीन होयगा, तहाँ दृष्टान्त दे हैं कि, जिसप्रकार घट मृत्तिकामें से उत्पन्न होय है, और अन्तमें मृत्तिकाके विषेही

लीन होजाय है, और जिसप्रकार तरङ्गजलमेंसे उ-त्पन्न होय हैं और अन्तमें जलके विषेही लीन होजायँ हैं. तथा जिसप्रकार कटक कुण्डलादि सुवर्णमेंसे उ-त्पन्न होय हैं और सुवर्णमेंही अन्तमें लीनहो जायँ हैं. तिसीप्रकार माया सहित जगत् आत्माके सकाशसे उत्पन्न होय है और अन्तमें मायाके विषेही लीन हो-जाय है; सोई श्रुतिमें भी कहा है "यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते येन जातानि जीवन्ति यत्प्रयन्त्यभि संविशन्ति" ॥ १० ॥

शिष्य आशंका करे है कि, यदि जगत्का उपादान कारण ब्रह्म होयगा तब तो ब्रह्मके विषे अनित्यता आवै-गी, जिसप्रकार घट फूटै है और मृत्तिका बिखर जाय है, तिसीप्रकार जगत्के नष्ट होनेपर ब्रह्मभी छिन्न भि-न्न (विनाशी) हो जायगा ? इस शंकाका समाधान करते हुए गुरु कहे हैं कि—

अहो अहंनमो मह्यं विनाशोयस्य नास्तिमे।
ब्रह्मादिस्तम्बपर्य्यन्तंजगन्नाशेपितिष्ठतः ११

अन्वयः—अहो अहम् । ब्रह्मादिस्तम्बपर्य्यन्तम् (यत्) जगत् (तस्य) नाशे अपि यस्य मे विनाशः न अस्ति (तस्मै) मह्यम् नमः॥ ११ ॥

अर्थः—मैं (आत्मा ब्रह्म) संपूर्ण जगत्का उपा-दान कारणहूँ, तो भी मेरा नाश नहीं होय है यह बड़ा

आश्चर्य्य है. सुवर्ण कटक और कुण्डलका उपादान कारण होता है और कटक कुण्डलके टूटनेपर सुवर्ण विकारको प्राप्त होय है, परन्तु मैं तो जगत्का विवर्त्ता धिष्ठान हूँ, अर्थात् जिसप्रकार रज्जुमें सर्पकी भ्रान्ति होनेपर सर्प विवर्त्त कहावै है, और रज्जु अधिष्ठान कहावै है, तिसीप्रकार जगत् मेरे ( आत्माके ) विषे प्रतीति मात्र है; जिसप्रकार दुग्धका दधि वास्तविक अन्यथाभाव ( परिणाम ) होय है, तिसप्रकार जगत् मेरा परिणाम नहीं है, मैं सम्पूर्ण जगत्का कारण और अविनाशी हूँ, तिसकारण मैं अपने स्वरूप ( आत्मा ) को नमस्कार करताहूँ प्रलयकालमें ब्रह्मासे लेकर तृणपर्य्यन्त संपूर्ण जगत् नाशको प्राप्त हो जाय है, परन्तु मेरा ( आत्माका ) नाश नहीं होय है,इसविषय में श्रुतिका भी प्रमाणहै "सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म" अर्थात् ब्रह्म सत्य है; ज्ञानरूप है, आर अनन्त है ॥ ११ ॥

शिष्य आशंका करे है कि, सुख दुःखरूपी देहयुक्त आत्मा अनेकरूप है, तिसकारण जाय है और आवै है, फिर आत्माकी सर्व व्यापकता किसप्रकार सिद्ध होयगी, तिसका गुरु समाधान करे हैं कि–

**अहो अहंनमोमह्यमेकोऽहंदेहवानपि।क्वचिन्न गन्ता नागन्ता व्याप्य विश्वमवस्थितः१२॥**

अन्वयः-अहो अहम् (तस्मै) मह्यम् नमः। (यत्) देहवान् अपि एकः अहम् विश्वम् व्याप्य अवस्थितः न क्वचित् गन्ता न आगन्ता ॥ १२ ॥

अर्थः-मैं बड़ा आश्चर्यरूप हूँ, उसकारण मैं अपने (आत्मा) का नमस्कार करूँ हूँ, तहाँ शिष्य प्रश्न करे है कि, क्या आश्चर्य्य है? तिस गुरु उत्तर दें हैं कि, मैं (आत्मा) नाना प्रकारकरके शरीरोंमें निवास करके नाना प्रकारके सुख दुःखोंको भोगूँ हूँ, तथापि मैं एकरूप हूँ, तहाँ दृष्टान्त दिखाये हैं कि-जिसप्रकार जलसे भरे हुये अनेक पात्रोंमें भरे हुए जलके विषे शीत, उष्ण, सुगन्ध, दुर्गन्ध, शुद्ध, अशुद्ध, इत्यादि अनेक उपाधि रहती हैं, और उन अनेकों पात्रोंमें भिन्न सूर्य्यके प्रतिबिम्ब पड़ते हैं, तथापि वह सूर्य्य एकही होता है, और जलकी शीत उष्णादि उपाधियोंसे रहित होता इसीप्रकार मैं सम्पूर्ण विश्वमें व्याप रहा हूँ, तथापि जगत्की सम्पूर्ण उपाधियोंसे रहित हूँ, अर्थात् न कोई जाता है न कोई आता है और जाय है आवै है. इसप्रकारकी जो प्रतीति है सो अज्ञानवश है वास्तवमें नहीं है ॥ १२ ॥

शिष्य शंका करै है कि, जिस आत्माका देहसे सङ्ग है, वह असङ्ग किसप्रकार होसके है, तिसका गुरु समाधान करैं हैं कि-

अहोअहंनमोमह्यंदक्षोनास्तीहमत्समः ।
असंस्पृश्यशरीरेणयेनविश्वंचिरंधृतम् १३ ॥

अन्वयः-अहम् अहो ( तस्मै ) मह्यम् नमः इह मत्समः ( कः अपि ) दक्षः न अस्ति येन शरीरेण असंस्पृश्य ( मया ) चिरम् विश्वम् धृतम् ॥ १३ ॥

अर्थः-मैं आश्चर्य्यरूप हूँ इसकारण मेरे अर्थ नमस्कार है; क्योंकि इस जगत्में मेरी समान कोई चतुर नहीं है, अर्थात् अघट घटना करनेमें चतुर हूँ, क्योंकि मैं शरीरमें रहकर भी शरीरसे स्पर्श नहीं करता हूँ और शरीर कार्य्य करता हूँ, जिसप्रकार अग्नि घृतके पिण्डमें लीन न होकर भी घृतपिण्डको गलाकर रसरूप करदेय है, इसीप्रकार सम्पूर्ण जगत्में मैं लीन नहीं होता हूँ और सम्पूर्ण जगत्को चिरकाल धारण करता हूँ ॥ १३ ॥

शिष्य आशंका करे है कि, हे गुरो ! सम्बन्धके विना जगत् किसप्रकार धारण होय है ? भीत गृहकी छत्त आदिको धारण करै है परन्तु काष्ठ आदिसे उसका सम्बन्ध होय है, सो आत्मा विना सम्बन्धके जगत्को किसप्रकार धारण करै है इसका गुरु समाधान करै हैं कि-

अहोअहंनमोमह्यंयस्यमेनास्तिकिञ्चन ॥
अथवायस्यमेसर्वंयद्वाङ्मनसगोचरम् १४

अन्वयः- अहो अहम् यस्य मे ( परमार्थतः ) किञ्चन न अस्ति अथवा यत् वाङ्मनसगोचरम् ( तत् ) सर्वम् यस्य मे ( सम्बधि अस्ति अतः ) मह्यं नमः ॥ १४ ॥

अर्थः—अहो मैं बड़ा आश्चर्य्यरूप हूँ इसकारण अपने स्वरूपको नमस्कार करूं हूँ, आश्चर्य्यरूपता दिखाये हैं कि, परमार्थ दृष्टिसे तो मेरा किसीसे सम्बन्ध नहीं है, और विचार दृष्टिसे देखो तो मुझसे भिन्न भी कोई नहीं है, और यदि सांसारिक दृष्टिसे देखो तो जो कुछ मन वाणीसे विचारा जाय है वह सब मेरा सम्बन्धी है, परन्तु वह मिथ्या सम्बन्ध है, जिस-प्रकार सुवर्ण तथा कुण्डलका सम्बन्ध है, इसी-प्रकार मेरा और जगत्का सम्बन्ध है, अर्थात् मेरा सबसे सम्बन्ध है भी और नहीं भी है, इस कारण आश्चर्यरूप जो मैं तिस मेरे अर्थ नमस्कार है ॥ १४ ॥

त्रिपुटीरूप जगत् तो सत्यसा प्रतीत होय है। फिर जगत्का और आत्माका मिथ्या सम्बन्ध किस प्रकार कहा, इस शिष्यकी शङ्काका गुरु समाधान करैं है कि—

ज्ञानंज्ञेयंतथाज्ञातात्रितयंनास्तिवास्तवम् ।

अज्ञानाद्भातियत्रेदंसोऽहमस्मिनिरञ्जनः १५

अन्वयः—ज्ञानम् ज्ञेयम् तथा ज्ञाता ( इदम् ) त्रितयम् वास्तवम् न अस्ति यत्र इदम् अज्ञानात् भाति सः अहम् निरञ्जनः अस्मि ॥ १५ ॥

अर्थः—ज्ञान ज्ञेय तथा ज्ञाता, इन तीनोंका इकट्ठा नाम "त्रिपुटी" है, वह त्रिपुटी वास्तविक अर्थात् सत्य नहीं है, तिस त्रिपुटीका जिस मेरे ( आत्माके ) विषे मिथ्या सम्बन्ध अर्थात् अज्ञानसे प्रतीत है, वह मैं अर्थात् आत्मा तो निरञ्जन कहिये सम्पूर्ण प्रपञ्चसे रहित हूँ ॥ १५ ॥

शिष्य शंका करै है कि, यदि आत्मा निरञ्जन है तो उसको दुःखका सम्बन्ध किसप्रकार होय है, तिसका गुरु समाधान करै हैं—

द्वैतमूलमहोदुःखंनान्यत्तस्यास्तिभेषजम् ।
दृश्यमेतन्मृषासर्वमेकोऽहंचिद्रसोऽमलः १६

अन्वयः—अहो ( निरञ्जनस्य अपि आत्मनः ) द्वैतमूलम् दुःखम् ( भवति ) तस्य भेषजम् एतत् दृश्यम् सर्वम् मृषा अहम् एकः अमलः चिद्रसः ( इति बोधात् ) अन्यत् न अस्ति ॥ १६ ॥

अर्थः—सुखदुःख भ्रान्ति मात्र है, वास्तविक नहीं, निरञ्जन आत्माके विषे द्वैतभ्रमसे सुखदुःख भासै हैं

वास्तवमें आत्माके विषे सुखदुःख कुछभी नहीं होय हैं. तहाँ शिष्य प्रश्न करै है कि–हे गुरो ! द्वैत भ्रमकी औषधि कहिये जिसके सेवन करनेसे द्वैतभ्रमकी निवृत्ति होय ? तिसका गुरु उत्तर दें हैं कि–हे शिष्य ! मैं आत्मा हूँ, अमलहूँ माया और मायाका कार्य जो जगत् तिससे रहित चिन्मात्र अद्वितीयरूप हूँ, और दृश्यमान यह सम्पूर्ण संसार जड़ और मिथ्या है, सत्य नहीं है, ऐसा ज्ञान होनेसे द्वैतभ्रम नष्ट होजाता है, इसके विना दूसरीद्वैत भ्रमसे उत्पन्न हुए दुःखके दूर करनेकी अन्य औषधि नहीं है ॥ १६ ॥

शिष्य प्रश्न करै है कि, आत्माके विषे द्वैतप्रपञ्चका अध्यास किसप्रकारहुआ है और वह कल्पित है या वास्तविक है ? तिसका गुरु समाधान करैं हैं कि–

**बोधमात्रोऽहमज्ञानादुपाधिः कल्पितोमया ।**
**एवंविमृशतोनित्यंनिर्विकल्पेस्थितिर्मम १७**

अन्वयः–अहम् बोधमात्रः मया अज्ञानात् उपाधिः कल्पितः । एवम् नित्यम् विमृशतः मम निर्विकल्पे स्थितिः ( प्रजाता ) ॥ १७ ॥

अर्थः–मैं बोधरूप चैतन्य स्वरूप हूँ, परन्तु मैंने अपने विषे अज्ञानसे उपाधि ( अहङ्कारादि द्वैत प्रपञ्च ) कल्पना करा है, अर्थात् मैं अखण्डानन्दब्रह्म नहीं हूँ

किन्तु देहहूँ यह माना है. इस कारण नित्य विचार करके मेरी निर्विकल्पक अर्थात् वास्तविक निज स्वरूप ( ब्रह्म ) के विषे स्थिति हुई है ॥ १७ ॥

शिष्य शङ्का करै है कि, हे गुरो ! यदि केवल विचार करनेहीसे मुक्ति होय है तब तो मुक्तिका विनाश होना चाहिये, क्योंकि जब विचार नष्ट होय, तब मुक्तिकाभी नाश होना चाहिये, और यदि कहो कि, विचारके विनाही मुक्ति हो जाय है तब तो गुरु और शास्त्रके उपदेशको प्राप्त न होनेवाले पुरुषोंकी भी मुक्ति होनी चाहिये ? तिसका गुरु समाधान करै हैं कि—

न मे बन्धोऽस्ति मोक्षो वा भ्रान्तिः शान्ता निराश्रया । अहो मयि स्थितं विश्वं वस्तुतो न मयि स्थितम् ॥ १८ ॥

अन्वयः—मे बन्धः वा मोक्षः न अस्ति अहो मयि स्थितम् ( अपि ) विश्वं वस्तुतः मयि न स्थितम् ( इति विचारतः अपि ) निराश्रया भ्रान्तिः ( एव ) शान्ता ॥ १८ ॥

अर्थः—यदि शुद्ध विचारकी दृष्टिसे देखो तो मेरे बन्ध नहीं है, और मोक्षभी नहीं है अर्थात् विचार दृष्टिसे न आत्माका बन्ध होय है न मोक्ष होयहै; क्योंकि मैं ( आत्मा ) नित्य चित्स्वरूपहूँ, तहाँ शिष्य शङ्कित

होकर प्रश्न करै है कि, हे गुरो ! वेदान्तशास्त्रविचारका जो फल है सो कहिये. तहां गुरु कहैं हैं कि भ्रान्तिकी निवृत्तिही वेदान्त शास्त्रके विचारका फल है, क्योंकि बड़ा आश्चर्य्य है जो मेरे विषे स्थित भी जगत् वास्तवमें मेरेविषे स्थित नहीं है इसप्रकार विचार करनेपर भी भ्रान्तिमात्र ही नष्ट हुई परमानन्दकी प्राप्ति नहीं हुई इससे प्रतीति होय है कि, भ्रान्तिकी निवृत्तिही शास्त्र विचारका फल है, तहां शिष्य करै है कि, हे गुरो ! भ्रान्ति कैसी थी जो विचार करनेपर तुरन्तही नष्ट हो गई, तिसका गुरु उत्तर दे हैं कि, भ्रान्ति निराश्रय अर्थात् अज्ञानरूप थी सो विचारसे नष्ट होगई ॥ १८ ॥

शिष्य शंका करै है उस मुक्त पुरुषके विषे भी प्रपञ्च का उदय होना चाहिये, क्योंकि रज्जु होती है तो उसमें कभी अन्धकारके विषे सर्पकी भ्रान्ति होही जाती है, तिसीप्रकार अधिष्ठान जो ब्रह्म है तिसके विषे द्वैत (प्रपञ्च) की कल्पना होजाय ? इस शंकाका गुरु समाधानकरैं हैं कि—

सशरीरमिदंविश्वं न किञ्चिदिति निश्चितम्। शुद्धचिन्मात्र आत्मा च तत्कस्मिन्कल्पनाधुना ॥ १९ ॥

अन्वयः—इदम् शरीरम् विश्वं किञ्चित् न इति

निश्चितम् आत्मा च शुद्धचिन्मात्रः तत् अधुना कल्पना कस्मिन् ( स्यात् ) ॥ १९ ॥

अर्थः—यह शरीर सहित संपूर्ण जगत् जो प्रतीत होय है, सो कुछ नहीं है, अर्थात् न सत् है, न असत् है, क्योंकि सब ब्रह्मरूप है, सोई श्रुतिमें भी कहा है "नेह नानास्तिकिञ्चन" अर्थात् यह सम्पूर्ण जगत् ब्रह्मरूपही है, आत्मा शुद्ध अर्थात् मायारूपी मलरहित और चित्स्वरूप है, इसकारण किस अधिष्ठानमें विश्वकी कल्पना होय ? ॥ १९ ॥

शिष्य शंका करै है कि, हे गुरो ! यदि सम्पूर्ण प्रपञ्च मिथ्या है, तब तौ ब्राह्मणादिवर्ण और मनुष्यादि जातिभी अवास्तविक होंगे, और वर्णजातिके अर्थ प्रवृत्त होनेवाले विधिनिषेध शास्त्रभी अवास्तविक होंगे, और विधिनिषेध शास्त्रोंके विषे वर्णनकरे हुए स्वर्ग नरक तथा स्वर्गकेविषे प्रीति और नरकका भयभी अवास्तविक होजायँगे, और शास्त्रोंके विषे वर्णन करे हुए बन्ध मोक्ष भी अवास्तविक अर्थात् मिथ्या हो जायँगे ? तिसका गुरु समाधान करै हैं कि—

शरीरं स्वर्गनरकौ बन्धमोक्षौ भयंतथा । कल्पनामात्रमेवैतत्किंमेकार्य्यंचिदात्मनः ॥ २० ॥

अन्वयः-शरीरम् स्वर्गनरकौ बन्धमोक्षौ तथा भयम् एतत् कल्पनामात्रमेव चिदात्मनः मे एतैः किम् कार्य्यम् ॥ २० ॥

अर्थः-हे शिष्य तैंने जो शङ्का करी सो शरीर, स्वर्ग, नरक, बन्ध मोक्ष तथा भय आदि सम्पूर्ण मिथ्या हैं, तिन शरीरादिके साथ सच्चिदानन्दस्वरूप जो मैं तिससेरा कोई कार्य्य नहीं है, क्योंकि सम्पूर्ण विधि निषेधरूप कार्य्य अज्ञानी पुरुषके होय हैं, ब्रह्मज्ञानीके नहीं ॥ २० ॥

अब इसप्रकार वर्णन करते हैं कि, जिसप्रकार स्वर्ग नरक आदिको अवास्तविक वर्णन करा तिसीप्रकार यह लोकभी अवास्तविक है इसकारण इसलोकमें मेरी प्रीति नहीं होय है-

**अहो जनसमूहेऽपि न द्वैतं पश्यतो मम ।**
**अरण्यमिवसंवृत्तंकरतिंकरवाण्यहम् ॥ २१ ॥**

अन्वयः-अहो न द्वैतम् पश्यतः मम जनसमूहे अपि अरण्यम्-इव संवृत्तम अहम् क्वरतिम् करवाणि ॥२१॥

अर्थः-बडे आश्चर्यकी वार्त्ता है कि, मैं जनसमूहमें निवास करूँ हूँ, परन्तु मेरे मनको वह जनसमूह अरण्यसा प्रतीत होय है, सो मैं इसअवास्तविक कहिये मिथ्याभूत संसारके विषे क्या प्रीति करूं ? ॥ २१ ॥

शिष्य शङ्का करै है कि, हे गुरो ! पुरुष शरीरके विषे मैं हूँ मेरा है इत्यादि व्यवहार करके प्रीति करै है इसकारण शरीरके विषे तो स्पृहा करनीही होयगी, तिसका समाधान करैं हैं कि–

**नाहंदेहो न मेदेहोजीवोनाहमहंहिचित् । अयमेवहिमेबन्धआसीद्याजीवितेस्पृहा २२**

अन्वयः–अहम् देहः नमे देहः न अहम् जीवः न हि अहम् चित् मे अयम् एव हि बन्धः या जीविते स्पृहा आसीत् ॥ २२ ॥

अर्थः–देह मैं नहीं हूँ, क्योंकि देह जड़ है और देह मेरा नहीं है, क्योंकि मैं तो असङ्ग हूँ, और जीव जो अहङ्कार सो मैं नहीं हूँ; तहाँ शङ्का होय है कि, तू कौन है ? तिसके उत्तरमें कहै हैं कि, मैं तो चैतन्यस्वरूप ब्रह्म हूँ । तहाँ शंका होय है कि, यदि आत्मा चैतन्यस्वरूप है देहादिरूप जड़ नहीं है तो फिर ज्ञानी पुरुषोंकी भी जीवनमें इच्छा क्यों होय है ? तिसका समाधान करैं हैं कि, यह जीवनेकी जो इच्छा है सोई बन्धन है, दूसरा बन्धन नहीं है, क्योंकि, पुरुष जीवनके निमित्तही सुवर्णकी चोरी आदि अनेकप्रकारके अनर्थ करके कर्म्मानुसार संसारबन्धनमें बँधै है, और सच्चिदानन्द स्वरूप-

आत्माके वास्तविक स्वरूपका ज्ञान होनेपर पुरुषकी जीवनमें स्पृहा नहीं रहै है ॥ २२ ॥

जब पुरुषको सबके अधिष्ठानरूप आत्मस्वरूका ज्ञान होय है, तब कहै है कि-

**अहोभुवनकल्लोलैर्विचित्रैर्द्राक्समुत्थितम् ।**
**मय्यनन्तमहाम्भोधौचित्तवातेसमुद्यते २३॥**

अन्वयः-अहो अनन्तमहाम्भोधौ मयि चित्तवाते समुद्यते विचित्रैः भुवनकल्लोलैः द्राक्समुत्थितम् ॥२३॥

अर्थः-अहो ! बड़े आश्चर्यकी वार्त्ता है कि, मैं चैतन्य समुद्रस्वरूप हूँ, और मेरे विषे चित्तरूपी वायुके योगसे नानाप्रकारके ब्रह्माण्डरूपी तरङ्गौं उत्पन्न होय हैं, अर्थात् जिसप्रकार जलसे तरङ्गौं भिन्न नहीं होय हैं, तिसीप्रकार ब्रह्माण्ड मुझसे भिन्न नहीं है॥२३॥

अब प्रारब्ध कर्म्मोंके नाशकी अवस्था दिखाये हैं कि-

**मय्यनंत महाम्भोधौ चित्तवातेप्रशाम्यति ।**
**अभाग्याज्जीववणिजोजगत्पोतोविनश्वरः॥**

अन्वयः-अनन्तमहाम्भोधौ मयि चित्तवाते प्रशाम्यति (सति) जीववणिजः अभाग्यात् जगत्पोतः विनश्वरः (भवति) ॥ २४ ॥

अर्थः-मैं सर्वव्यापक चैतन्यस्वरूप समुद्र हूँ, तिस मेरे विषेचित्तवायुके अर्थात् संकल्प विकल्पा-

त्मक मनरूप वायुके शान्त होनेपर अर्थात् संकल्पा-दिरहित होनेपर जीवात्मारूप व्यापारीके अभाग कहिये प्रारब्धके नाशरूप विपरीत पवनसे जगत् समुद्रके विषे लगा हुआ शरीर आदिरूप नौकाका समूह विनाशवान् होता है ॥ २४ ॥

अब सम्पूर्ण प्रपञ्चको मिथ्या जानकर कहै हैं कि—

मय्यनन्तमहाम्भोधावाश्चर्यंजीववीचयः ।
उद्यन्तिघ्नन्तिखेलन्तिप्रविशन्तिस्वभावतः ॥

अन्वयः—आश्चर्य्यम् ( यत् ) अनन्तमहाम्भोधौ मयि जीववीचयः स्वभावतः उद्यन्ति घ्नन्ति खेलन्ति प्रविशन्ति ॥ २५ ॥

अर्थः—आश्चर्य्य है कि, निष्क्रिय, निर्विकार मुझ चैतन्यसमुद्रके विषे अविद्याकाम कर्म्मरूप स्वभा-वसे जीवरूपी तरङ्गें उत्पन्न होय हैं, और परस्पर शत्रु-भाव करके ताड़न करै हैं, और कोई मित्रभावसे पर-स्पर क्रीड़ा करै हैं और अविद्याकाम कर्म्मके नाश होनेपर मेरेविषे लीन होजायँ हैं, अर्थात् जीवरूपी तरङ्गें अविद्या बन्धनसे उत्पन्न होय हैं, वास्तवमें चिद्रूप हैं, जिसप्रकार घटाकाश महाकाशमें लीन होजाय है, तिसप्रकार मेरेविषे सम्पूर्ण जीव लीन होजायँ हैं, यही ज्ञान है ॥ २५ ॥

इति श्रीमदष्टावक्रमुनिविरचितायां ब्रह्मविद्यायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्यभारद्वाजगोत्रोद्भवगौड़वंशावतंसश्रीयुतभोलानाथात्मजपण्डितरामस्वरूपप्रणीतया सान्वयभाषाटीकया सहितं शिष्येणोक्त मात्मानुभवोल्लासपञ्चपञ्चविंशतिकं नाम द्वितीयं प्रकरणं समाप्तम् ॥ २ ॥

---

## अथ तृतीयं प्रकरणम् ३.

आत्मज्ञानके अनुभव करके युक्त भी अपने शिष्यको व्यवहारमें स्थित देखकर उसके आत्मज्ञानानुभवकी परीक्षा करनेके निमित्त उसकी व्यवहारके विषे स्थितिकी निन्दा करके आत्मानुभवात्मक स्थितिका उपदेश करैं कि–

**अविनाशिनमात्मानमेकं विज्ञायतत्त्वतः ।**
**तवात्मज्ञस्यधीरस्यकथमर्थार्जने रतिः ॥१॥**

अन्वयः–हे शिष्य ! अविनाशिनम् एकम् आत्मानम् विज्ञाय तत्त्वतः आत्मज्ञस्य धीरस्य तव अर्थार्जने रतिः कथम् ( लक्ष्यते )॥ १ ॥

अर्थः–हे शिष्य ! अविनाशि कहिये त्रिकालमें सत्यस्वरूप आत्माको किसी देशकालमें भेदको नहीं

